मातेश्वरी ! आप अन्तर्यामी हैं, बादशाह मेरी भक्ति की परीक्षा ले रहा है, मेरी लाज रखना, मेरे घोड़े को अपनी कृपा व शक्ति से जीवित कर देना। चमत्कार प्रकट करना अपने सेवक को कृतार्थ करना। यदि आप मेरी प्रार्थना स्वीकार न करेंगी तो मैं भी अपना सिर काटकर आपके चरणों में अर्पित कर दूंगा क्योंकि लज्जित होकर जीने से मर जाना अधिक अच्छा है। यह मेरी प्रतिज्ञा है, आप उत्तर दें—

कुछ समय तक मौन रहा।

कोई उत्तर न मिला।

इसके पश्चात् भक्त ने तलवार से अपना शीश काट कर देवी की भेंट कर दिया।

उसी समय साक्षात ज्वाला माई प्रकट हुई और ध्यानू भक्त का सिर धड़ से जुड़ गया, भक्त जीवित हो गया। माता ने भक्त से कहा कि दिल्ली में घोड़े का सिर भी धड़ से जुड़ गया है। चिन्ता छोड़कर दिल्ली पहुँचो। लज्जित होने का कारण निवारण हो गया और जो कुछ इच्छा हो वर मांगो।

ध्यानू भक्त ने माता के चरणों में शीश झुकाकर प्रणाम कर निवेदन किया–हे जगदम्बे ! आप सर्व शक्तिमान हैं, हम मनुष्य अज्ञानी हैं, भक्ति की विधि भी नहीं जानते। फिर भी विनती करता हूँ कि जगत माता ! आप अपने भक्तों की इतनी कठिन परीक्षा न लिया करें। प्रत्येक संसारी भक्त आपको शीश भेंट नहीं दे सकता। कृपा करके हे मातेश्वरी ! किसी साधारण भेंट से ही अपने भक्तों की मनोकामना पूर्ण किया करो।

"तथास्तु ! अब से मैं शीश के स्थान पर केवल नारियल की भेंट व सच्चे हृदय से की गई प्रार्थना द्वारा ही मनोकामना पूर्ण करूंगी।" यह कहकर माता अन्तर्ध्यान हो गई।

इधर तो एक यह घटना घटी, उधर दिल्ली में जब मृत घोड़े के सिर व धड़, माता की कृपा से अपने आप जुड़ गया तो सब दरबारियों सहित बादशाह अकबर आश्चर्य में डूब गये। बादशाह ने कुछ सिपाहियों को ज्वाला जी भेजा। सिपाहियों ने वापिस आकर अकबर को सूचना दी। यहां जमीन में से रोशनी की लपटें निकल रही हैं, शायद उन्हीं की ताकत से यह करिमा

हुआ है। अगर आप हमें हुक्म दें तो इन्हें बन्द करवा दें। इस तरह हिन्दुओं की इबादत की जगह ही खत्म हो जायेगी।

अकबर ने स्वीकृति दे दी। शाही सिपाहियों ने सर्व-प्रथम माता की पवित्र ज्योति के ऊपर लोहे के मोटे-मोटे तवे रखवा दिये। परन्तु दिव्य ज्योति तवे फोड़कर ऊपर निकल आई। इसके पश्चात् एक नहर का बहाव उस ओर मोड़ दिया गया, जिससे नहर का पानी निरन्तर ज्योति पर गिरता रहे। फिर भी ज्योति का जलना बन्द न हुआ। शाही सिपाहियों ने अकबर को सूचना दे दी कि ज्योती का जलना बन्द नहीं हो सकता। हमारी सारी कोशिशें नाकाम हो गई। आप जो मुनासिब हो करें।

इस समाचार को पाकर बादशाह अकबर ने दरबार के विद्वान ब्राह्मणों से परामर्श किया। ब्राह्मणों ने विचार करके कहा कि आप स्वयं जाकर देवी चमत्कार देखें तथा नियमानुसार भेंट आदि चढ़ाकर देवी माता को प्रसन्न करें। बादशाह के लिए दरबार जाने का नियम यह है कि स्वयं अपने कंधे पर सवा मन शुद्ध सोने का छत्र लादकर नंगे पैरों माता के दरबार में जाये। तत्पश्चात् स्तुति आदि करके माता से क्षमा मांग लें।

अकबर ने ब्राह्मणों की बात मान ली। सवा मन पक्का सोने का भव्य छत्र तैयार हुआ। फिर वह छत्र अपने कंधे पर रखकर नंगे पैरों बादशाह ज्वाला जी पहुँचे वहां दिव्य ज्योति के दर्शन किए। मस्तक श्रद्धा से झुक गया, अपने पर पश्चाताप करने लगा। सोने का छत्र कंधे से उतार कर रखने का उपक्रम किया परन्तु छत्र गिर कर टूट गया। कहा जाता है कि वह सोने का न रहा, किसी विचित्र धातु का बन गया, जो न लोहा था और न पीतल, न तांबा न सीसा।

अर्थात् देवी ने भेंट अस्वीकार कर दी।

इस चमत्कार को देखकर अकबर ने अनेक प्रकार से स्तुति करते हुए माता से क्षमा की भीख मांगी और अनेक प्रकार से माता की पूजा आदि करके दिल्ली वापिस लौटा आते ही अपने सिपाहियों को भी भक्तों से प्रेम पूर्वक व्यवहार करने का आदेश निकाल दिया।

अकबर बादशाह द्वारा चढ़ाया गया खण्डित छत्र माता के दरबार की बाईं और आज भी पड़ा हुआ देखा जा सकता है।

* बोलो सांचे दरबार की जय *

# महारानी तारा देवी की कथा

## (माता के जागरण का माहात्म्य)

माता के जगराते में महारानी तारादेवी की कथा कहने-सुनने की परम्परा प्राचीन काल से चली आ रही है। बिना इस कथा के जागरण को सम्पूर्ण नहीं माना जाता। यद्यपि पुराणों या ऐतिहासिक पुस्तकों में इसका कोई उल्लेख नहीं है। तथापि माता के प्रत्येक जागरण में इसको सम्मलित करने का परम्परागत विधान है। कथा इस प्रकार है—

महाराजा दक्ष की दो पुत्रियां तारादेवी एवं रुक्मन भगवती दुर्गा जी की भक्ति में अटूट विश्वास रखती थीं।

दोनों बहनें नियम पूर्वक एकादशी का व्रत किया करती थी तथा माता के जागरण में प्रेम के साथ कीर्तन एवं माहात्म्य कहा-सुना करती थीं।

एकादशी के दिन एक बार भूल से छोटी बहन रुक्मन ने मांसाहार कर लिया। जब तारादेवी को पता लगा तो उसे रुक्मन पर बड़ा क्रोध आया और बोली— तू है तो मेरी बहन, परन्तु मनुष्य देही पाकर भी तूने नीच योनि के प्राणी जैसा कर्म किया है, तू तो छिपकली बनने योग्य है। बड़ी बहन के मुख से निकले शब्दों को रुक्मन ने शिरोधार्य कर लिया और साथ ही प्रायश्चित का उपाय पूछा। तारा ने कहा—त्याग एवं परोपकार से सब पाप छूट जाते हैं।

दूसरे जन्म में तारा देवी इन्द्रलोक की अप्सरा बनी और छोटी बहन रुक्मन छिपकली की योनि में प्रायश्चित का अवसर ढूंढने लगी।

द्वापर युग में जब पांच पांडवों ने अश्वमेध यज्ञ किया तब उन्होंने दूत भेजकर दुर्वासा ऋषि सहित तैंतीस

करोड़ देवताओं को निमन्त्रण दिया। जब दूत दुर्वासा ऋषि के स्थान पर निमन्त्रण लेकर गया तो दुर्वासा ऋषि बोले–यदि तैंतीस करोड़ देवता उस यज्ञ में भाग लेंगे तो मैं उसमें सम्मलित नहीं हो सकता। दूत तैंतीस करोड़ देवताओं को निमन्त्रण देकर वापिस पहुँचा और दुर्वासा ऋषि का वृतांत पाण्डवों को कह सुनाया कि वह सब देवताओं को बुलाने पर नहीं आवेंगे।

यज्ञ प्रारम्भ हुआ। तैंतीस करोड़ देवता यज्ञ में भाग लेने आए उन्होंने दुर्वासा ऋषि जी को न देखकर पांडवों से पूछा कि ऋषि को क्यों नहीं बुलवाया। इस पर पांडवों ने नम्रता सहित उत्तर दिया कि निमन्त्रण भेजा था परन्तु वे अहंकार के कारण नहीं आये। यज्ञ में पूजन हवन आदि निर्विघ्न समाप्त हुये। भोजन के लिये भण्डारे की तैयारी होने लगी।

दुर्वासा ऋषि ने देखा कि पांडवों ने उनकी उपेक्षा कर दी है तो उन्होंने अत्यन्त क्रोध करके पक्षी का रूप

चारण किया और चोंच में सर्प लेकर भण्डारे में फेंक दिया जिसका किसी को कुछ भी पता नहीं चला। वह सर्प खीर की कढ़ाई में गिर छिप गया। एक छिपकली (जो पिछले जन्म में तारा देवी की छोटी बहिन थी तथा बहिन के शब्दों को सिरोधार्य कर इस जन्म में छिपकली बनी) सर्प का भण्डारे में गिरना देख रही थी। त्याग व परोपकार की शिक्षा अब तक याद थी। वह भण्डार घर की दीवार पर चिपकी समय की प्रतीक्षा करती रही। कई लोगों के प्राण बचाने हेतु उसने अपने प्राण न्यौछावर कर देने का मन ही मन निश्चय किया। जब खीर भण्डारे में दी जाने वाली थी तो सबकी आंखों के सामने वह छिपकली दीवार से कूदकर कढ़ाई में जा गिरी।

निदान, लोग छिपकली को बुरा भला कहते हुए खीर के कढ़ाये को खाली करने लगे, उस समय उन्होंने उसमें मरे हुए सांप को देखा। अब सबको यह मालूम हुआ कि इस छिपकली ने अपने प्राणों को देकर के उन सबके प्राणों की रक्षा की है। इस प्रकार वहां उपस्थित सभी सज्जनों और देवताओं ने उस छिपकली के लिए

प्रार्थना की कि उसे सब योनियों में उत्तम मनुष्य जन्म प्राप्त हो तथा अन्त में मोक्ष को प्राप्त करे।

तीसरे जन्म में वह छिपकली राजा 'सपरश' के घर कन्या बनी। दूसरी बहन तारा देवी ने फिर मनुष्य जन्म लेकर तारामती नाम से अयोध्या के प्रतापी राजा हरिश्चन्द्र के साथ विवाह किया।

राजा सपरश ने ज्योतिषियों से कन्या की कुण्डली बनवाई। ज्योतिषियों ने राजा को बताया कि कन्या राजा के लिए हानिकारक सिद्ध होगी, शकुन ठीक नहीं है अतः आप इसे मरवा दीजिये। राजा बोला—लड़की को मारने का पाप बहुत बड़ा है। मैं उस पाप का भागी नहीं बन सकता। तब ज्योतिषियों ने विचार करके राय दी। हे राजन्! आप एक लकड़ी के सन्दूक में ऊपर से सोना चाँदी आदि जड़वा दें। फिर उस सन्दूक के भीतर लड़की को बन्द करके नदी में प्रवाहित कर दीजिये। सोना-चाँदी जड़ित लकड़ी का सन्दूक अवश्य ही कोई लालच से निकाल लेगा और आपकी कन्या को भी पाल लेगा।

आपको किसी प्रकार का पाप न लगेगा। ऐसा ही किया गया और नदी में बहता हुआ सन्दूक काशी के समीप एक भंगी को दिखाई दिया।

वह सन्दूक को बाहर निकाल लाया। जब खोला तो सोना-चाँदी के अतिरिक्त अत्यन्त सुन्दर कन्या दिखाई दी। उस भंगी के कोई सन्तान नहीं थी। जब उसने अपनी पत्नी को वह कन्या दी तो उसकी पत्नी की खुशी का ठिकाना न रहा। उसने अपनी सन्तान के समान ही बच्ची को छाती से लगा लिया। भगवती की कृपा से उसके स्तनों में दूध उतर आया। पति पत्नी दोनों ने प्रेम से कन्या का नाम 'रुक्को' रख दिया।

जब वह कन्या विवाह के योग्य हुई तो भंगी ने उसका विवाह अयोध्या के सजातिय युवक के साथ बड़ी धूमधाम से किया। इस प्रकार पहले जन्म की रुक्मन, दूसरे जन्म में छिपकली तथा तीसरे जन्म की 'रुक्को' बन गई।

रुक्को की सास महाराजा हरिश्चन्द्र के घर सफाई आदि का काम करने जाया करती थी। एक दिन वह बीमार पड़ गई। निदान रुक्को महाराजा हरिश्चन्द्र के

घर काम करने के लिए पहुँच गई। महाराज की पत्नी तारामती ने जब रुक्को को देखा तो वह अपने पूर्व जन्म के पुण्य से उसे पहचान गई। तब तारामती ने कहा—हे बहन ! तुम यहां मेरे निकट बैठो। महारानी की बात सुनकर रुक्को बोली–हे रानी जी ! मैं नीच जाति की भंगिन हूँ भला मैं आपके पास कैसे बैठ सकती हूँ।

तब तारामती ने कहा बहन ! पूर्व जन्म में तुम मेरी सगी बहन थी। एकादशी का व्रत खंडित करने के कारण तुम्हें छिपकली की योनि में जाना पड़ा। जो होना था सो हो चुका। अब तुम अपने इस जन्म को सुधारने का उपाय करो तथा भगवती माता की सेवा करके अपना जन्म सफल बनाओ।

यह सुनकर रुक्को को बड़ी प्रसन्नता हुई और उसने उसका उपाय पूछा। रानी ने बताया कि वैष्णों माता सब मनोरथों को पूरा करने वाली है। जो लोग श्रद्धा पूर्वक माता का पूजन व जागरण करते हैं, उनकी सब मनोकामनायें पूर्ण होती हैं।

रुक्को ने प्रसन्न होकर माता की मनौती करते हुए कहा–हे माता ! यदि आपकी कृपा से मुझे एक पुत्र

प्राप्त हो जाये तो मैं भी आपका जागरण करवाऊंगी। प्रार्थना को माता ने स्वीकार कर लिया, फलस्वरूप दसवें महीने उसके गर्भ से एक अत्यन्त सुन्दर बालक ने जन्म लिया। परन्तु दुर्भाग्यवश रुक्को माता का पूजन जागरण करना ध्यान ही न रहा। परिणाम यह हुआ कि जब वह बालक पाँच वर्ष का हुआ तो एक दिन उसे तेज बुखार आ गया और तीसरे दिन उसे चेचक ( माता ) निकल आई।

रुक्को दुःखी होकर अपने पूर्व जन्म की बहन तारामती के पास गई और बच्चे की बीमारी का सब वृतांत कह सुनाया। तब तारामती ने कहा—तू जरा ध्यान कर के देख कि तुझसे माता के पूजन में कोई भूल तो नहीं हुई!

इस पर रुक्को को छः वर्ष पहले बीती हुई बात का ध्यान आ गया और उसने अपना अपराध स्वीकार किया कि बच्चे को आराम आने पर अवश्य जागरण करवाऊंगी।

भगवती की कृपा से बच्चा दूसरे दिन ही ठीक हो गया। तब रुक्को ने देवी मन्दिर में जाकर पण्डित से

कहा कि मुझे अपने घर माता का जागरण करना है, सो आप मंगलवार को मेरे घर पधार कर कृतार्थ करें। पण्डितजी बोले अरी रुक्को, तू यहीं पाँच रुपये दे जा हम तेरे नाम से मन्दिर में ही जागरण करवा देंगे। तू नीच जाति की है। इसलिए हम तेरे घर में जाकर देवी का जागरण नहीं कर सकते।

रुक्को ने कहा हे पण्डित जी! माता के दरबार में तो ऊंच नीच का कोई विचार नहीं होता वे तो सब भक्तों पर समान रूप से कृपा करती हैं। अतः आपको कोई ऐतराज नहीं होना चाहिये। इस पर पण्डितों ने आपस में विचार करके कहा—यदि महारानी तारामती तुम्हारे जागरण में पधारें तब तो हम भी स्वीकार कर लेंगे।

यह सुनकर रुक्को महारानी के पास गई और सब वृतान्त कह सुनाया। तारामती ने जागरण में सम्मलित होना सहर्ष स्वीकार लिया। जिस समय रुक्को पण्डितों से यह कहने गई कि महारानी जी जागरण में आवेंगी उस समय सैन नाई ने सुन लिया और महाराजा हरिश्यचन्द्र को जाकर सूचना दी। राजा ने सैन नाई से सब बात

सुनकर कहा कि तेरी बात झूठी है। महारानी भंगियों के घर जागरण में नहीं जा सकती फिर भी परीक्षा लेने के लिए उसने रात को अपनी उंगली पर थोड़ा चीरा लगा लिया जिससे नींद न आवे। रानी तारामती ने जब यह देखा कि जागरण का समय हो रहा है परन्तु महाराज को नींद नहीं आ रही तो उसने माता वैष्णों से मन ही मन प्रार्थना की कि हे माता! आप किसी उपाय से राजा को सुलादें ताकि मैं जागरण में सम्मलित हो सकूं। राजा को नींद आ गई। रानी तारामती रोशनदान से रस्सा बांध कर महल से उतरी और रुक्को के घर जा पहुँची।

उस समय जल्दी के कारण रानी के हाथ से रेशमी रूमाल तथा पांव का एक कंगन रास्ते में ही गिर पड़ा। उधर थोड़ी देर बाद राजा हरिश्यचन्द्र की नींद खुल गई। तब वह रानी का पता लगाने निकल पड़ा। मार्ग में कंगन व रूमाल उसने देखे और जागरण वाले स्थान पर जा पहुँचा। राजा ने दोनों चीजें रास्ते से उठाकर अपने पास रखलीं और जहां जागरण हो रहा था वहां एक कौने में चुपचाप बैठकर सब दृश्य देखने लगा।

जब जागरण समाप्त हुआ तो सबने माता की आरती व अरदास की। उसके बाद प्रसाद बांटा गया। रानी तारामती को जब प्रसाद मिला तो उसने झोली में रख लिया। यह देखकर लोगों ने पूछा आपने प्रसाद क्यों नहीं खाया ? यदि आप न खायेंगी तो कोई भी प्रसाद न खाएगा। रानी बोली—तुमने जो प्रसाद दिया वह मैंने महाराज के लिए रख लिया। अब मुझे मेरा प्रसाद दे दो। अबकी बार प्रसाद लेकर तारा ने खा लिया। इसके बाद सब भक्तों ने माता का प्रसाद खाया।

इस प्रकार जागरण समाप्त करके प्रसाद खाने के पश्चात् रानी तारामती महल की ओर चली। तब राजा ने आगे बढ़कर रास्ता रोक लिया और कहा—तूने नीचों के घर का प्रसाद खाकर अपना धर्म भ्रष्ट कर लिया है, अब मैं तुझे अपने घर कैसे रखूं ? तूने तो कुलीन मर्यादा व मेरी प्रतिष्ठा का भी कोई ध्यान नहीं रखा। जो प्रसाद तू अपनी झोली में रखकर मेरे लिए लाई है उसे खिलाकर मुझे भी अपवित्र करना चाहती है। ऐसा कहते हुए जब राजा ने झोली की ओर देखा तो मां भगवती की कृपा से प्रसाद के स्थान पर उसमें चम्पा, गुलाब, गेंदा के फूल कच्चे चावल और सुपारियां दिखाई दीं।

यह चमत्कार देखकर राजा आश्चर्य चकित रह गया। राजा हरिश्यचन्द्र रानी तारा को साथ लेकर वापिस महल को लौट आये। वहां रानी ने ज्वाला मैया की शक्ति से बिना किसी माचिस या चकमक पत्थर की सहायता लिए, राजा को अग्नि प्रज्जवलित करके दिखाई, जिसे देखकर राजा का आश्चर्य और बढ़ गया। राजा के मन में भी देवी के प्रति विश्वास तथा श्रद्धा जाग उठी।

इसके बाद राजा ने रानी से कहा—मैं माता के प्रत्यक्ष दर्शन करना चाहता हूँ। रानी बोली—प्रत्यक्ष दर्शन पाने के लिए बहुत बड़ा त्याग होना चाहिए। यदि आप अपने पुत्र रोहितास की बली दे सकें तो आपको दुर्गा देवी के प्रत्यक्ष दर्शन भी प्राप्त हो सकते हैं। राजा के मन में तो देवी के दर्शन की लगन हो गई थी। राजा ने पुत्र का मोह त्याग कर रोहितास का सिर देवी को अर्पण कर दिया। ऐसी सच्ची श्रद्धा एवं विश्वास देख दुर्गा माता सिंह पर सवार होकर उसी समय वहां प्रकट हो गई और राजा हरिश्यचन्द्र दर्शन करके कृतार्थ हुए। मरा हुआ पुत्र भी जीवित हो गया। यह चमत्कार देखकर राजा हरिश्यचन्द्र

गद्गद् हो गए। उन्होंने विधि पूर्वक माता का पूजन करके अपराधों की क्षमा मांगी। सुखी रहने का आशीर्वाद देकर माता अन्तर्ध्यान हो गई।

राजा ने तारा रानी की भक्ति की प्रसंसा करते हुए कहा—हे तारा ! मैं तुम्हारे आचरण से अति प्रसन्न हूँ। मेरे धन्य भाग, जो तुम मुझे पत्नी रूप में प्राप्त हुई। इसके पश्चात् राजा हरिश्यचन्द्र रानी तारा देवी की इच्छा-नुसार अयोध्यापुरी में माता का एक भव्य मन्दिर तैयार करवा दिया। आयु-पर्यन्त सुख भोगने के पश्चात् राजा हरिश्यचन्द्र, रानी तारादेवी एवं रुक्मन भंगिन तीनों ही मनुष्य योनि से छूटकर देवलोक को प्राप्त हुए।

माता के जागरण में रानी तारा की इस कथा को जो मनुष्य भक्ति पूर्वक पढ़ता या सुनता है, उसकी सभी मनोकामनाएं पूर्ण होती हैं, सुख एवं समृद्धि बढ़ती है। शत्रुओं का नाश एवं सर्व मंगल होता है। इस कथा के विना जागरण पूरा नहीं माना जाता।

* बोलो सांचे दरबार की जय *

# देवी के नवरात्रों की व्रत कथा—
# राजा चन्द्रदेव पर कृपा

प्राचीन काल में जम्मू के राजा चन्द्रदेव बड़े धर्मात्मा तथा दानी थे, उनकी राजधानी जम्मू नगर थी। उन्होंने कई नये मन्दिरों का निर्माण करवाया तथा अनेक स्थानों पर सदाव्रत लगाये। ऐश्वर्य और दान आदि में किसी प्रकार की कमी न थी। परन्तु दुर्भाग्य वश उनके कोई सन्तान न थी। रानी धर्मवती भी इसी कारण दुःखी रहा करती थी।

एक बार राजा चन्द्रदेव रानी सहित गंगा स्नान के लिए हरिद्वार गये। वहां उन्होंने महात्मा हंसदेव जी का

प्रवचन सुना और प्रभावित हुए। उन्होंने महात्मा जी से विनती की कि वह रानी धर्मवती को संतान प्राप्त होने का आशीर्वाद प्रदान करें। महात्मा हंसदेव जी बोले—हे राजन् ! आप संतान प्राप्ति के हेतु सर्वोत्तम चण्डी-पाठ सम्पन्न करावें। इसके अतिरिक्त आपके राज्य में त्रिकूट पर्वत की गुफा में भगवती वैष्णवी शक्ति का निवास है। वहां दर्शन एवं पूजन से मनोरथ पूरे होते हैं।

महात्मा हंसदेव जी के वचन हृदय में रखकर राजा चन्द्रदेव राजधानी लौटे। फिर उन्होंने विधिपूर्वक चण्डी पाठ एवं यज्ञ कराया। फलस्वरूप भगवती की कृपा से परम रूपवती कन्या प्राप्त हुई, जिसका नाम चन्द्रभागा रखा गया। कुछ समय बीतने पर अत्यन्त तेजस्वी सुन्दर पुत्र ने रानी की कोख से जन्म लिया। राजा-रानी धन्य हो गए।

राजकुमारी युवा हो जाने पर उसका विवाह महेशपुर के राजकुमार शांताकार के साथ किया गया। विवाह में

यथाशक्ति दहेज आदि देकर कन्या को विदा किया इसके कुछ वर्ष उपरांत, राजकुमार चन्द्रशील के विवाह पर राजा ने महात्मा हंसदेव जी को जम्मू पधारने तथा युवराज को आशीर्वाद देने का बहुत आग्रह किया। राजा की प्रार्थना स्वीकार करके सद्‌गुरु हंसदेव जम्मू पधारे।

विवाह में भाग लेने के लिए राजकुमारी चन्द्रभागा तथा उसका पति शांताकार भी आए हुए थे। महात्मा हंसदेव जी की दृष्टि जब राजकुमारी के मस्तक पर पड़ी तो उन्होंने योगबल से उसका भविष्य जान लिया। राजा चन्द्रदेव को एकान्त में बुलाकर उन्होंने बतला दिया कि लड़की आज से सातवें दिन विधवा हो जायेगी।

महात्मा जी के वचनों को सुनकर राजा एवं रानी दोनों ने उनके चरण पकड़ लिए और उसकी सुरक्षा का उपाय पूछा ?

हंसदेव जी बोले—हे राजन् ! जब हरिद्वार में आप से पहली भेंट हुई थी, उस समय मैंने आपको त्रिकूट पर्वत-

वासिनी वैष्णव देवी के विषय में बताया था। वह देवी सब संकटों से छुटकारा दिलाने वाली है। यदि आपकी पुत्री उस देवी की आराधना करे तो इस कष्ट का निवारण हो सकेगा।

यह सुनकर राजकुमारी चन्द्रभागा ने देवी की आराधना करनी प्रारम्भ की।

हँसदेव जी के वचनानुसार सातवें दिन राजकुमार शांताकार की कार दुर्घटना होने से मृत्यु हो गई। शोक समाचार चारों ओर फैल गया। राजकुमारी चन्द्रभागा सुनते ही मूर्छित होकर गिर गई। मूर्छा दूर होने पर अत्यन्त विलाप करते हुए प्रतिज्ञा की—हे माता वैष्णव देवी! जब तक मेरे पति को पुनः जीवित न करदें मैं अन्नजल ग्रहण न करूंगी, भूखी प्यासी रहकर अपने प्राण त्याग दूंगी।

नौ दिन तथा नौ रात्रियों तक चन्द्रभागा निरन्तर वैष्णव माता की आराधना में, निराहार रहकर, लगी

रही। तपस्या से प्रसन्न होकर दसवें दिन भगवती वैष्णव देवी ने प्रकट होकर दर्शन दिए। शांताकार के मृत शरीर पर अमृत छिड़ककर उसे जीवित कर दिया। चन्द्रभागा ने बारम्वर स्तुति करके प्रार्थना की—हे माता! आपकी कृपा से मुझे सौभाग्य की प्राप्ति हुई है। अब तो केवल यही अभिलाषा है कि आप हमारे राज्य में निवास करें तथा अपनी कृपा सदैव बनाये रखें।

इसी कारण से आज भी भारत की नारियां घर में खेती बीजती हैं और नौ दिन व्रत रखकर अपने सुहाग की कामना करती हैं। इन्हीं दिनों को नवरात्रे कहते हैं। इसमें तीर्थ यात्रा एवं देवी के दर्शनों का विशेष फल माना जाता है।



# श्री दुर्गा जी की आरती

जै अम्बे गौरी मैया जै मंगल मूर्ति मैया जै आनन्दकरणी।
तुमको निशदिन ध्यावत हरि, ब्रह्मा, शिवजी ॥ टेक ॥
मांग सिंदूर विराजत टीकौ मृगमद को।
उज्जवल से दोऊ नैना चन्द्र बदन नीको ॥ जै अम्बे०
कनक समान कलेवर रक्ताम्बर राजे।
रक्त पुष्प गल माला कंठन पर साजै ॥ जै अम्बे०
केहरी वाहन राजत खड्ग खप्पर धारी।
सुर नर मुनि जन सेवक तिनके दुखहारी ॥ जै अम्बे०
कानन कुण्डल शोभित नासा गज मोती।
कोटिक चन्द्र दिवाकर सम राजत ज्योति ॥ जै अम्बे०
शुम्भ निशुम्भ विदारे महिषासुर घाती।
धूम्र विलोचन नैनन निशि दिन मदमाती ॥ जै अम्बे०
चण्ड मुण्ड संहारे, शोणित बीज हरे।
मधु कैटभ दोऊ मारे, सुर भयहीन करे ॥ जै अम्बे०

तुम ब्रह्माणी, तुम रुद्राणी, तुम कमला रानी।
आगम निगम बखानी, तुम शिव पटरानी ॥ जै अम्बे०
चौसठ योगिनी मंगल गावत नृत्य करत भैरों।
बाजत ताल मृदंग अरू बाजत डमरू ॥ जै अम्बे०
तुम ही जग की माता, तुम ही हो भरता।
भक्तन की दुख हरता, सुख सम्पत्ति करता ॥ जै अम्बे०
भुजा चार अति शोभित खड्ग खप्पर धारी।
मनवांछित फल पावत सेवत नर नारी ॥ जै अम्बे०
कंचन थार विराजत अगर कपूर बाती।
श्रीमाल केतु में राजत कोटि रतन ज्योति ॥ जै अम्बे०

दोहा—श्री अम्बे जी की आरती जो कोई नर गावे।
कहत शिवानन्द स्वामी, सुख सम्पत्ति पावे ॥

—:*:—

# वैष्णों देवी की कथा

त्रेतायुग में जब पृथ्वी पर रावण, खरदूषण, त्रिशिरा ताड़का आदि राक्षसों ने अपने अत्याचारों से धर्मात्मा, साधु सज्जनों का भी जीना दुर्लभ कर दिया था तथा सर्वत्र आसुरी प्रवृत्तियों का बोल बाला था उस समय भगवती महाकाली, महालक्ष्मी तथा महासरस्वती, सावित्री एवं गायत्री आदि महाशक्तियों ने एक स्थान पर एकत्र होकर पृथ्वी पर धर्म की रक्षा के लिए अपने सम्मिलित तेज से एक दिव्य शक्ति को जन्म देने का निश्चय किया। फलस्वरूप उसी समय इन सभी देवियों के शरीर से तेज की एक-एक किरण ने निकल कर संयुक्त हो, एक सुन्दर दिव्य बालिका का स्वरूप धारण कर लिया।

उस दिव्य बालिका ने प्रकट होकर महाशक्तियों से पूछा—'आपने मुझे किस लिए उत्पन्न किया है। मेरा क्या नाम है और मुझे क्या करना है?'

यह सुनकर महादेवियों ने उस दिव्य बालिकाओं से कहा—हे कन्ये! तुम्हारा नाम 'वैष्णवी' है। पृथ्वी पर

धर्म की रक्षा के उद्देश्य से हमने तुम्हें प्रकट किया है। अब तुम दक्षिण भारत में 'रत्नाकर सागर' के घर में पुत्री बनकर प्रकट होओ। वहां तुम भगवान् विष्णु के अवतार भगवान् रामचन्द्र की शक्ति सीता के अंश से उत्पन्न होओगी तत्पश्चात् तुम आत्म प्रेरणा के अनुसार सब कार्यों को करना।'

इस घटना के कुछ समय पश्चात् उस कन्या ने रत्नाकर सागर के घर में जन्म लिया। वहां उसका नाम 'वैष्णवी' रखा गया।

वैष्णवी ने अल्पायु में ही अपने रूप गुण तथा अलौकिक शक्तियों से सब लोगों को चमत्कृत करना आरम्भ कर दिया। कुछ ही दिनों में उस दिव्य कन्या की प्रसिद्ध दूर-दूर तक फैल गई तथा सहस्रों व्यक्ति रत्नाकर सागर के यहां उस कन्या के दर्शनों के लिए आने जाने लगे।

कुछ समय बाद वह दिव्य कन्या अपने पिता से आज्ञा प्राप्त कर, समुद्र तट के एक निर्जन प्रान्त में कुटी बनाकर रहने लगी। वहां हर समय श्री रामचन्द्र जी का ध्यान स्मरण करना ही उसका मुख्य कार्य था। उसकी

तपस्या को देखकर सूर्य नारायण ने उसे एक दिव्य कमण्डल भेंट किया।

जब भगवान् विष्णु ने रामचन्द्र के रूप में अयोध्या में अवतार लिया और वे अपने पिता दशरथ की आज्ञा से बनवासी हुए, उस समय वह कन्या वैष्णवी समुद्र तट की अपनी कुटिया में समाधि लगाये हुए श्रीरामचन्द्र जी के आगमन की प्रतीक्षा कर रही थी।

रावण द्वारा सीता का हरण कर लिए जाने पर श्री रामचन्द्र जी वानर भालुओं की सेना को साथ लिए हुए जब लंका जाने के लिए समुद्र तट पर पहुँचे, तो वहां उन्होंने उस समाधिनान कन्या को देखा।

श्रीरामचन्द्र जी उसकी कुटिया में गए। श्रीरामचन्द्र जी के पहुँचने से वैष्णवी की समाधि भंग हो गई। श्री रामचन्द्र जी को अपने सामने देखकर उसे अत्यन्त प्रसन्नता हुई। विधिवत् स्वागत सत्कार करने के उपरांत उसने श्रीरामचन्द्र जी की स्तुति प्रार्थना की।

जब श्रीरामचन्द्र जी ने उस कन्या से तपस्या करने का कारण तथा परिचय पूछा तो उसने उत्तर दिया—'हे

प्रभो ! मैं रत्नाकर सागर की पुत्री 'वैष्णवी' हूँ। मैंने आपको पति के रूप में प्राप्त करने का संकल्प किया है। इसी के लिए मैं इतने दिनों से तपस्या कर रही थी। अब आप कृपा करके मुझे अपनी पत्नी के रूप में स्वीकार करें।

यह सुनकर श्रीरामचन्द्र जी ने कहा—हे सुन्दरी ! अपने इस अवतार में मैंने एक पत्नीव्रती होने का संकल्प किया है, फिर भी तुम्हारी तपस्या का फल तुम्हें प्राप्त होगा अतः मैं यह शर्त रखना चाहता हूँ कि रावण का वध करने के बाद मैं किसी दिन तुम्हारी इसी कुटिया पर वेष बदल कर आऊंगा। उस समय यदि तुम मुझे पहिचान लोगी तो मैं तुम्हें पत्नी के रूप में ग्रहण कर लूंगा अन्यथा जो दैव इच्छा।

यह कहकर श्रीरामचन्द्र जी वहां से चले गये। वैष्णवी पूर्ववत् समाधिस्थ हो गई।

रावण का वध करने के पश्चात् जब रामचन्द्र जी अयोध्या लौट आये, तब एक रात स्वप्न में उन्होंने उस समुद्र तट वासिनी कन्या को देखा। उस स्वप्न के कारण

रामचन्द्र जी को अपने दिये हुए वचन की याद आई और एक दिन वे अपने भाई लच्मण को साथ लेकर वृद्ध साधु का वेष बनाकर वैष्णवी की कुटिया में जा पहुँचे। उस रूप में वैष्णवी उन्हें पहचान नहीं पाई।

तब श्रीरामचन्द्र जी ने स्वयं अपना परिचय देते हुए कहा—'हे देवी! देव को यह स्वीकार नहीं है कि वह मेरे संकल्प की पूर्ति न होने दे। इस अवतार में मैं एक पत्नी व्रती ही रहना चाहता था, इस कारण तुम मुझे इस तरह के बदले हुए वृद्ध साधु के रूप में नहीं पहिचान सकीं। इसमें तुम्हारा कोई दोष नहीं है। विधि का विधान ही ऐसा था।

रामचन्द्र जी के मुख से निकले हुए इन शब्दों को सुनकर वैष्णवी अत्यन्त दुःखी होने तथा पश्चाताप प्रकट करने लगी। तब रामचन्द्र जी ने आश्वासन देते हुए यह कहा—हे कल्याणी! तुम मन में दुःखी मत होओ। कलियुग में जब मेरा कल्कि अवतार होगा तब मैं तुम्हें अपनी शक्ति के रूप में ग्रहण करूंगा। उस समय तक के लिए तुम उत्तर भारत में माणिक पर्वत के तीन शिखरों वाले त्रिकूट पर्वत की उस सुरम्य गुफा में जिसमें तीन

महा शक्तियों का निवास है और शीतल जल सदैव प्रवाहित होता रहता है, जाकर तपस्या करो। वहां मेरे सेवक हनुमान, जामवन्त, नल-नील, आदि तुम्हारे प्रहरी होंगे। उस स्थान पर सब लोग तुम्हारे दर्शनों को पहुँचा करेंगे तथा सम्पूर्ण भारत में तुम्हारी महिमा फैलेगी। तुम उस क्षेत्र में रहकर आसुरी वृत्ति वाले दुष्ट राजा भैरों का संहार करके वैष्णव धर्म का प्रचार करना। सूर्य नारायण ने जो तुम्हें कमण्डल दिया है, उससे तुम्हें सब प्रकार के कन्दमूल फल आदि की प्राप्ति होती रहेगी।

यह कहकर श्री रामचन्द्र जी अयोध्या चले गये। तब वैष्णवी त्रिकूट पर्वत पर आकर निवास करने लगी।

वैष्णवी देवी ने उस क्षेत्र में देवी सम्मति तथा वैष्णव धर्म का प्रचार करना आरम्भ कर दिया। कलियुग आने पर उस क्षेत्र में भैरव बली नामक एक दुष्ट राजा ने सतलुज से लेकर झेलम नदी तक अपना साम्राज्य स्थापित किया। वह आसुरी भावों से सम्पन्न तथा वैष्णव धर्म का विरोधी था।

वैष्णवी धर्म के अनुयाइयों पर वह भांति-भांति के अत्याचार किया करता था। उसके कारण वहां हा-हाकार

मच गया। वैष्णवी देवी ने जब यह देखा तो उन्होंने 'भैरव बली' के विरुद्ध समस्त वैष्णवों को एकत्र करके भगवद् भक्ति के प्रचार प्रसार का आन्दोलन आरम्भ कर दिया।

भगवती के चमत्कारों को देखकर सहस्रों लोग उनके अनुयायी बन गये। भगवती की प्रसिद्धि एवं चमत्कारों की चर्चा 'भैरों बली के कानों में भी पहुँची। तब उसने भगवती की परीक्षा लेने का निश्चय किया।

एक बार भगवती ने क्षेत्र के निवासियों को समष्टि भण्डारा दिया। उस भण्डारे में सहस्रों लोग सम्मलित हुए। देवी ने अपने कमण्डल में से भांति-भांति के भोज्य निकाल कर सबको भोजन कराया। भैरों बली भी वहां उस भण्डारे में गुप्त रूप से सम्मलित हुआ था उसने जब देवी के चमत्कार एवं सौन्दर्य को देखा तो वह उस पर मोहित हो गया। उसने मन ही मन निश्चय किया कि मैं इस सुन्दरी को अपनी पत्नी बनाऊंगा।

वहां से लौटकर भैरों बली ने अपने एक दूत के द्वारा भगवती के पास यह समाचार भेजा कि राजा भैरों बली

तुम्हारे साथ विवाह करना चाहते हैं, अतः तुम उनके प्रस्ताव को स्वीकार करलो।

भगवती ने इस प्रस्ताव को ठुकराते हुए दूत को उत्तर दिया कि भैरों बली अत्याचारी तथा अधर्मी है, मैं उसका सर्व नाश करके रहूँगी।

दूत के मुख से भगवती के कहे हुए शब्दों को सुनकर भैरों बली अत्यन्त क्रोधित हुआ। उसने अपनी सेना लेकर भगवती से युद्ध करने का निश्चय किया। उधर भगवती ने भी अपने सैनिकों की व्यूह रचना कर भैरों बली को दण्ड देने की ठानी।

कुछ समय बाद भैरों बली के सैनिकों ने भगवती के ऊपर आक्रमण किया। भगवती ने उसकी सेना को मार भगाया, उसके बाद वे स्वयं 'माई देवा' नामक स्थान से हटकर 'भूमिका' (भूमा) नामक स्थान पर चली गई।

भैरोंवली ने भूमिका पर भी अपनी एक सैनिक टुकड़ी को भेजा तो देवी ने उसे भी पराजित कर दिया। उन्हीं दिनों देवी ने 'रियासी' तथा 'सलाल' नामक स्थानों को भैरों वली के राज्य से मुक्त करवा लिया।

'भूमिका' के बाद देवी ने 'चरण पादुका' नामक स्थान पर शिविर लगाया। वहां से आगे चलकर 'आदि-कुमारी' नामक स्थान पर कुछ दिनों रहीं। आदिकुमारी में भगवती ने अपने सैनिकों का जल कष्ट दूर करने के लिए एक सूखे हुए तालाब को सुस्वादु जल से परिपूर्ण कर दिया जो अभी तक विद्यमान है।

भैरों वली ने अपने सैनिकों के साथ इस स्थान पर तीन ओर से चढ़ाई की। इस स्थान पर जो भयंकर युद्ध हुआ उसमें भैरों के दो मुख्य सेनापति एवं असंख्य सैनिक हताहत हुए। इसके बाद भगवती ने गर्भ गुफा में अपना डेरा डालकर युद्ध का संचालन किया। फलतः इस क्षेत्र में भैरों वली तथा भगवती के सैनिकों में पग-पग पर युद्ध होने लगा।

आदिकुमारी के बाद सांझी छत तथा भैरों टाप पर भैरों वली को इतनी बड़ी पराजय मिली कि कुछ दिनों के लिए उसे युद्ध बन्द कर देना पड़ा। इस बीच भगवती ने किष्तवाड़, राम नगर तथा भद्रवाह आदि अनेक स्थानों को भैरों वली के साम्राज्य से मुक्त करा कर, पिंगला, राजेश्वरी आदि देवियों को इन स्थानों का शासन करने के लिए नियुक्त किया।

भैरों बली के साम्राज्य में अब केवल सतलुज का क्षेत्र शेष रह गया था। कुछ दिनों युद्ध बन्द रखकर उसने नये सिरे से अपनी सेना का संगठन किया। इस बीच भगवती उस गुफा में जाकर निवास करने लगी थीं, जिसे आजकल वैष्णों देवी दरबार की पवित्र गुफा कहा जाता है और जिसमें रहकर तपस्या करने के लिए रामचन्द्र जी ने भगवती को आदेश दिया था।

कुछ समय बाद भैरों बली ने अपनी सेना इकट्ठी करके उस गुफा पर आक्रमण कर दिया। जिस समय उसने गुफा के अन्दर प्रवेश करना चाहा, उसी समय भगवती ने अपने त्रिशूल से उसका सिर काट डाला। त्रिशूल से कटा हुआ भैरों बली का मस्तक उस स्थान से लगभग दो मील की दूरी पर जा गिरा तथा धड़ वहीं गुफा के दरवाजे पर पड़ा रहा।

इसके बाद देवी भैरों के कटे हुए मस्तक के पास जा पहुँची और बोली—अरे दुष्ट! इतने दिनों से मैं तुझे खेल खिलाती रही थी परन्तु तू अपनी दुष्टता से बाज नहीं आया। अब इस स्थति को प्राप्त होने के बाद तेरी क्या इच्छा रह गई है, उसे भी कह।

भगवती द्वारा इस तरह कहे जाने पर भैरों वली के मस्तक ने अत्यन्त पश्चाताप प्रकट करते हुए कहा—हे देवी! मैं मूढ़ माया के वशीभूत होकर आपकी महिमा को नहीं जान पाया, जिसका फल मुझे प्राप्त हो चुका है। अब मेरी यही प्रार्थना है कि आप कृपा करके मेरे अपराधों को क्षमा कर दें। हे माता! पुत्र कुपुत्र भले हो जाये परन्तु माता कभी कुमाता नहीं होती। आप मुझे अपनी शरणागत जानकर सद्गति प्रदान करें तथा ऐसा आशीर्वाद दें जिससे मुझ पापी को भी संसार में कोई यश प्राप्त हो।

भैरों के इन विनीत वचनों को सुनकर भगवती वैष्णवी ने दयाद्र होकर कहा—हे भैरों! तुम्हारी आसुरी भावना अब नष्ट हो चुकी है तथा तुमने शुद्ध अन्तःकरण से प्रायश्चित प्रकट करके मुझसे प्रार्थना की है तो मैं तुम्हें वर देती हूं भविष्य में मेरी पूजा के बाद लोग तुम्हारी पूजा भी किया करेंगे। जो लोग इस स्थान पर मेरे दर्शनों के लिए आयेंगे वे मेरे दर्शनों के बाद तुम्हारे भी दर्शन किया करेंगे, इससे उनकी यात्रा सफल होगी।

इतना कहकर भगवती पुनः अपनी पवित्र गुफा में

जा विराजी और भगवान राम के ध्यान में समाधिस्थ हो गई। भैरों का कटा हुआ मस्तक उसी स्थान पर पत्थर बन गया। भैरों का जो धड़ माता की गुफा के दरवाजे पर गिरा था वह भी पत्थर हो गया।

जिस स्थान पर भैरों का मस्तक गिरा था, वहां पर इन दिनों भैरों का मन्दिर बना हुआ है। भगवती वैष्णवी की गुफा की यात्रा करने वाले लोग माता के दर्शन के बाद लौटते समय भैरों मन्दिर के भी दर्शन करते हैं। परन्तु माता के दर्शनों से पहले भैरों मन्दिर के दर्शन नहीं किये जाते।

भगवती वैष्णवी अपनी पवित्र गुफा में समाधिस्थ हो कर भगवान श्रीराम का ध्यान कर रही है। और कल्कि अवतार के होने की प्रतीक्षा में है। पवित्र गुफा में जो तीन पिंडियां हैं, वे भगवती महाकाली, महा लक्ष्मी तथा महा सरस्वती की प्रतीक हैं। भगवती वैष्णवी सीता के अंश से उत्पन्न हुई हैं अतः वे भगवती महा लक्ष्मी की ही प्रतिरूप हैं। गुफा में स्थित पिंडियों के बीच वाली पिंडी भगवती महा लक्ष्मी की है, उसी को 'भगवती वैष्णवी

कहा जाता है' और भक्तजनों को वैष्णों माता के नाम से उसी पिंडी के दर्शन कराए जाते हैं।

वैष्णों देवी शब्द 'वैष्णव देवी' का ही अपभ्रंश है। क्षेत्रिय भाषा के अनुसार भगवती वैष्णवी देवी ही वैष्णों देवी के नाम से प्रसिद्ध है। जो श्रद्धालु भक्त वैष्णों देवी के दर्शन करने जाते हैं, भगवती अपनी कृपा से उनकी मनोकामनाओं को पूर्ण करती हैं।

कलियुग के अन्त में भगवान विष्णु जब कल्कि अवतार लेंगे, उस समय यही भगवती वैष्णों देवी उनकी मुख्य शक्ति होंगी। उस समय ये दुष्टों का नाश करके संसार में धर्म की स्थापना तथा अधर्म का विनाश करेंगे।



# ज्योति दर्शन

तेरे नाम की जपां मैं माला
ओ शेरां वाली कर कृपा । कर कृपा…

ए जग कलियां फुल ने तेरे तू बागां दा माली
मेरी बगियां विच है पतझड़ करम कमावण वाली
भरो झोली मेरी मात ज्वाला ओ शेरां वाली कर कृपा
तेरे नाम दी जपां मैं माला ओ…

मन मन्दिर दे विच भवानी आकर करो बसेरा
अपनी ज्योति दे दे मैया होवे दूर अन्धेरा
मेरी दुनियां विच करदे उजाला ओ शेरां वाली कर कृपा
तेरे नाम दी जपां मैं माला ओ…

तू चाहे तो उजड़े बन विच कोयल गीत सुनाये
सीपियां दे विच तेरी जोती जा मोती बन जाये
तेरा चंचल है खेल निराला ओ शेरां वाली कर कृपा
तेरे नाम दी जपां मैं माला ओ…

—:※:—

# आ भगतां दाती दे द्वारे

तर्ज—रंग महल के दस···　　　　सत्यं शिवम् सुन्दरम्

आ भगतां दाती दे द्वारे
जगमग जित्थों मां दी ज्योत जली है
संगत जय जय करदी चली है
है नी माए तू बक्शन हार
ओ जिसनूं फड़ लिया तेरा द्वार है नी माए तू···

दर्शनां दे विच पाप अपने असी धोलो
मां दे भवन दा द्वार है खोलो
सिंह सवारी पे मां लगदी भली है
संगत जय जय करदी चली है
आ भगतां दाती दे···
ओ भगतां चरणां दे विच सिर डार
है नी माए तू बक्शन हार, ओ···

लाल रंग चोला पा के मन हर्षाया है
सिर साने दे छत्र दी छाया है
महकियां दाती दे दर फुलां दी कली है
संगत जय जय करदी चली है

जगमग जित्थों मां दी ज्योत जली है
आ भगतां दाती दे···
शिव, विष्णु तुसी ध्यान लगां दे
ध्यानू काट के शीश चढ़ां दे
'शिवगिरि' चर्चा मां हर गली तों गली है
संगत जय जय कर दी चली है
जगमग जित्थों मां दी ज्योति जली है संगत···
आ भगतां दाती दे···



## दाती सों कर प्यार ओ बचड़े

तर्ज—मतलब का है प्यार··  (खानदान नई)

दाती सों कर प्यार वे बचड़े
दाती सों कर प्यार
तुसी आ प्यार मात सों कर लै
छड़ के बुरे काम इन्हूँ भजि लै
जग विच कर दे सी मां पार
वे बचड़े दाती तों कर···

दर्शन पावन नूं अकबर आं दे
अकबर आंदे ध्यानू शीश चढ़ां दे
बोलियां भगताँ जय जयकार
वे बचड़े दाती तों कर प्यार···

'शिवगिरि' आये शीश नवांदे
माता दी जयकार बुलां दे
शीश चरणाँ में दित्ता सी डार
वे बचड़े दाती सों कर···



## छड़ के जाओ न मैंनू माता

छड़ के जाओ न मैंनू माता
तैनूं इहों में अर्ज सुनाता
ओ कित्तां सी जयकार
माए नी मेरी बिगड़ी सुधार
पांदा दर्श तुसी जदां नाल आंदी
आके भगतां दी बिगड़ी सुधार
इकौं है मेरी यही अरदास

दर्शन दे विच सिंह सवार
माए नी मेरी बिगड़ी सुधार...

छड़ के जाओ न मैंनूं माता
मैं नूं फड़ लिया सांचा द्वारा
बोला दाती दा जयकारा
दित्ता सी तन मन डार
माए नी मेरी बिगड़ी सुधार...

ब्रह्मा विष्णु तुस्सी पार ना पांवां
किस तरियों मैं तुस्सी गुण गांवां
मधुर बोल गुन्जार माए नी मेरी बिगड़ी सुधार...

छड़ के जाओ न मैंनूं माता
शीशां दे विच दया दा कर घर
मेहर करां मां अपने भगतन पर
सब दी है यही पुकार
माए नी मेरी बिगड़ी सुधार
छड़ के जाओ न मैंनूं माता...

—※—

# शेरां वालीए दा हार

फुल्लां दा बनाया तेरा हार शेरां वालिए
गोदी विच बिठाके दे दे प्यार शेरां वालिए
भगत ध्यानू ने ध्यान तेरा लाया सी
कटे हुए घोड़े दा शीश मां मिलाया सी
शहन्शाह (अकबर) दा तोड़्या अहंकार शेरां वालिए
गोदी विच बिठाके दे दे प्यार॰॰

चण्डी रूप धार के मां तू दुष्टां नू मारे
श्रद्धा लेके आवे जेड़ा उसदा बेड़ा तारे
सारयां लई खुला तेरा द्वार शेरां वालिए
करदे भगतां दा बेड़ा पार शेरां वालिए
गोदी विच बिठाके दे दे प्यार शेरां वालिए
जयकारा शेरां वाली दा



# झूठा सब संसार

तर्ज—कर्म किये जा फल की चिन्ता‥ (सन्यासी)

झूठे सारे रिश्ते नाते झूठा सब संसार
सच्चा है तो इस दुनियां में जगदम्बे का द्वार
ये है सांचा दरबार ये है सांचा दरबार
इस द्वारे पर मां के बन्दे आते हैं हर साल
राजा हो या रंक सभी को माता करे निहाल
अब तो ठाठ से रहते हैं जो थे पहले कंगाल
माता सबकी किस्मत बदले करती मालोमाल
सबको खुशियां मिलती हैं ये सुखों का भण्डार
सच्चा है तो इस दुनियां में जगदम्बे‥

इस दर पे आने वालों का लगता हमेशा मेला
कोई है परिवार सहित तो कोई चला अकेला
जय जयकार मचाता आवे नित भक्तों का रेला
कोई आया कई बार तो कोई नया नवेला
प्रेम से कोई कुछ भी लावे करती है स्वीकार
सच्चा है तो इस दुनियां में जगदम्बे‥

पूजा प्रेम बराबर दोनों बन्दे समझ न पाये
पूजा में जो प्रेम न हो तो पूजा निष्फल जाये

मन की शांति सच्चा सुख है बिरला कोई पाये
'अंजाना' तू अज्ञानी है तुझको कौन भला समझाये
हाथ जोड़कर मां से विनती करले बारम्बार
सच्चा है तो इस दुनियां में जगदम्बे...



## दाती दे दर चल वे भगता

तर्ज–गीत गाता चल ओ साथी... (गीत गाता चल)

दाती दे दर चल वे भगतां दाती दे दर चल
बेड़ा तुसी पार लगांदी माए न हर पल
दाती दे दर चल वे भगतां...

दर्शन माता सिंह भवारी ते दिखांदी
नैया मां भव से पार ते लगांदी
ओ सुबह ते शाम व्यर्थ नालां जाये ना निकल
दाती दे दर चल वे भगतां...

जित्थे ध्यानू ने आके ध्यान लगाया सी
कट के माता नूं अपना शीश चढ़ाया सी

अकबर दे मन में ज्यों उठ दी हिलोर
जय अम्बे माता दी सों मच रहा शोर
कर लै सानूं दर्श कहीं माता ना दे चल
दाती दे दर चल वे भगतां...

लाल रंग चोला दाती गल विच पाया सी
शीश विच्चों हीरियां दा मुकट सजाया सी
मुखड़ा ज्यों चमके सी चन्दा सो चकोर
कोयल कूके काली करे मतवाला शोर
कर लै तू आके मां ते प्यार नाल गल
दाती दे दर चल वे भगतां...



## संगता द्वारे ते आ गई

तर्ज–राम दुलारी माईके... (मेरी बीवी की शादी)

संगतां द्वारे ते आ गई
चरणी मत्था तेरे ला गई
ओ माए संगतां द्वारे...
अर्ज है मां मैंनूं दर्श दिखाये
सिंह दी सवारी जद चढ़ के आये

जय जय करन लागे नैना दुखन लागे
सुरतिया दिल दे विच तेरी आ गई
चरणी मत्था तेरे ला गई...

सब नर तुसी जयकार बुलांदे
मन्दिरां विचों माए ज्योत जलांदे
दर्शन दिखत नाहीं तुसी आवत नाहीं
भेंटां दी झड़ी संगतां ला गई
संगतां द्वारे ते आ गई...

जो तुस्सी चरणों विच ध्यान लगांदे
मन दे चिन्ते पूरे हो जांदे
इहौं अर्ज मानो हे दाती मैया
तुसी है मां इस जन की खिवइया
संगता द्वारे ते आ गई...

'शिवगिरि' तैनूं मां अर्ज सुनांदे
चरणी विचों ते शीश झुकां दे
सांची जगत विचों मेरी तू मइया
भंडार सब दे तुस्सी भर गई
संगतां द्वारे ते आ गई...



# हे जगदम्बा मां ज्वाला

तर्ज–है शुक्र कि तू है लड़का··· (हिम्मत)

हे जगदम्बा मां ज्वाला तेरा तेज करे उजियाला

है तू सबकी प्रतिपाल ओ जगदम्बे मैया
हमें दर्श दिखाओ मां कर सिंह सवारी
दुःख आके मिटाओ मां हे बलकारी
सन्तन सुखकारी है मां तू निर्बल कारी
महिमा तेरी जग में न्यारी, ओ जय··
हे जगदम्बे मां ज्वाला

जो भी जन तेरा मां ध्यान लगाते
वो तुमसे बेड़ा मां भव तरवाते
बेड़ा भव से तरवाते मां का ध्यान लगाते
है तू ही मात खिलइया ओ जय जगदम्बे···
हे जगदम्बे मां ज्वाला··

तेरी जोत नूरानी अकबर ने जानी
जग बीच भवानी मात ध्यानू ने मानी
सारो काज भवानी माता आज भवानी माता
जिन्दा ध्यानू भक्त कर डाला, ओ जय—
हे जगदम्बे मां ज्वाला··

'शिवगिरि' मात को शीश झुका जा
मीठे बोलों में मां का गुणगान तू गा जा
कर इतना ही ध्यान मां को ही पहचान
मां ने तुझको ही पाला ओ जय जगदम्बे मइया
हे जगदम्बे मां ज्वाला···

—:※:—

## मेरी विनती सुनो हे मात

तर्ज—मेरे महबूब शायद··· (कितने पास कितने दूर)

मेरी विनती सुनो हे मात
सिर को चरणों में डाला है
मैं जब से मांगता अमृत
मिला क्यों विष का प्याला है
मुझे महसूस होता है मिलेगा विष से अमृत भी
महक गुलशन उठेगा खिलेंगी सुख की कलियां भी
बनी क्यूं आज ये मेरे लिए कांटों की माला है
मेरी विनती सुनो हे मात···
दशा मुझ दीन जन की आ संभालो जगत जननी माँ
माँ दुख की निवारणी हो तुम हो सुख करणी माँ

तुम्हीं ने लाखों भगतों को
माँ आके जग में संभाला है
मेरी विनती सुनो हे मात...

जो दर पे खाली आया था भरी तूने उसकी झोली मां
तेरे दर कष्ट लाया था बनी तू उसकी भोली मां
जगत में दुष्ट हरने को तेरा अवतार ज्वाला है
मेरी विनती सुनो...

शरण 'शिवगिरि' आया है तेरे दर सर झुकाने को
नहीं कुछ पास है मेरे प्रेम की भेंट चढ़ाने को
तेरे दास ने गूंथी वही फूलों की माला है
मेरी विनती सुनो हे मात...



## जगदम्बे दर्शन दे मैंनू

तर्ज—मैं तुलसी तेरे आंगन की

जगदम्बे दर्शन दे मैंनूं
असी द्वार विच रोज मैं आंदा

चरणां दे विच ध्यान लगांदा
ध्यादां सी मां तैनूं
जगदम्बे दर्शन दे मैंनूं...

लज्जा सब दी तू ही रख दीं
तू ही मां बेड़े पार कर दीं
इहौं चरणां विच मात बैठ के तुसी गल मिट्ठी पावांगे
दर ते तेरे आके मइया सोये भाग जगावांगे
वाणी रस अमृत भर दे मां मैंनूं
झूठा इहौं संसार सी सारा माता दीदार तेरा प्यारा
मान लिया सी मां तैनूं
जगदम्बे दर्शन दे मैंनूं...

जग दे विचों तुसी जोत निराली
तुसी ही अम्बे, तुसी ही मां काली
मेहर गरीबों पे मां करदो
'शिवगिरि' हूँ गुण तो भर दो
सारो माँ काज सानूं
जगदम्बे माँ दर्शन दे मैंनूं...

—:※:—

# जय बोलो देवी मात की

तर्ज—जय बोलो भोले नाथ की··· (भूख)

जय बोलो देवी अम्बे मात की
चरणों में शीश झुकाओ नर नार सभी मिल गाओ
माता के गुण गाओ मुंह मंगियां मुरादां पाओ
माता सबके कष्ट निवारे कमी नहीं किस बात की
जय बोलो देवी अम्बे मात···

इसके दर विच आकर के होंदे दुखड़े दूर
आशा लेकर के आया हो चाहे कोई मजबूर
शेरां वाली दे दर आजा चमके तेरा नूर
चाहे छलनी होजा पइयां चाहे चकनाचूर
किवाड़ां खोलो तुसी मनां दे गात की
जय बोलो देवी अम्बे मात···

ब्रह्मा और विष्णु तेरा दर्शन पांदे
नारद शारद शेष जी मनांदे
भगतां मिल मिल के जयकारे बुलांदे

'शिवगिरि' द्वार ते मत्था चरणां में झुकांदे
दर खोलो जय बोलो अम्बे मात की
जय बोलो देवी अम्बे मात...

—:※:—

## मैंने तो सुना था आये जो भी दरबार

तर्ज—तीन बजे बोला था... (दुनियादारी)

मैंने तो सुना था आये जो भी दरबार
सुनती है तू उस गरीब की पुकार
ये गरीब भी आके पड़ा तेरे द्वारे
अपने पराये सब छिन गये सहारे
काम क्रोध लोभ मोह मेरे पीछे ये पड़े हैं
कैसे इनसे पीछा मैं छुड़ाऊं
पापों की गठरी सर पे सम्भाले
कभी इत जाऊं कभी उत जाऊं
ये पाप मेरे मुझे ना ले डूबे
ये ही सोचूं और घबराऊं
डूबने लगूं दो कर देना आके तू किनारे...

रोना तड़फना आहें ठण्डी भरना
मुझे ये दिया है जहां ने
सूनी सूनी अंखियों में चमके जो
खुशियां वो पाऊं कहां से
सर टकराऊंगा रो-रो मर जाऊंगा
लेकिन न जाऊं यहां से
निर्बल 'शिवगिरि' तेरा ये पुकारे···

— ❋ —

## दाती मिलेगी मुझे प्यार मिलेगा

तर्ज—नींद उड़ेगी तेरी चैन उड़ेगा (राम भरोसे)

दाती मिलेगी मुझे प्यार मिलेगा
जोत जगा के मेरा मनुआ खिलेगा
फिर तो मैं सारी उमर सेवा करूंगा
वहीं पे जिऊंगा वहीं पे मरूंगा

जब भी मां मुझ पर मेहरबान होगी
मेरी जान दर पे कुरबान होगी
कष्ट मिटेंगे सारे और सुख मिलेगा
जोत जगाके मेरा मनुवा···

सुनने में आया जो भी वहां जाये
मन की मुरादों से झोली भर लाये
भरो झोली जिसकी वो ही ये गाते
मिली अब रोशनी कटी काली रातें
सच्ची श्रद्धा से जो दर चलेगा
जोत जगाके मेरा मनुवा··

देखना है किस पल शेरां वाली आये
अपनी मोहनी मूरत हमें कब दिखाये
हम भी आज मां को बुलाके कहेंगे
दूर रहे अब तक अब ना रहेंगे
'रमेश' को दाती दर्शन मिलेगा
जोत जगाके मेरा मनुवा··

—:*:—

## जब जाता होगा तू मन्दिर

तर्ज—जब आती होगी याद मेरी (फांसी)

जब जाता होगा तू मन्दिर
मां की जय जय बुलाता होगा

चरणों में तू उसके जाके खाली दामन फैलाता होगा
खाली झोली में वो तेरी आके
कुछ खुशियां भी भरती होगी
जो जो दुखड़े सुनाये हैं उसको
हंसते हंसते वो हरती होगी
शेरां वाली की महिमा के बल से
तुझे दुःख ना बुलाता होगा
खुद गरज जमाना बड़ा है
इसमें मुश्किल है मां मेरा जीना
बेदर्द, सितमगर, बेरहमी
इसने सब कुछ ही मेरा छीना
मेरे हाल पे आकाश
खूं के आंसू बहाता होगा...
तूने ध्यानू को पार किया था
अकबर का अभिमान गिराया था
ये 'रमेश' भी तो है मां ध्यानू तेरा
तूने उसको ही क्यों तड़फाया
तुझे दिल में बसाये जो
वो भव सागर तर जाता होगा...



# दुखड़े कट जाते हैं

तर्ज—पहरे उठ जाते हैं— (फांसी)

दुखड़े कट जाते हैं बादल छंट जाते हैं
पा जाते हैं वो ही दाती को चरणों में जो जाते हैं
मैंने देखी तेरी सूरत मूरत दिल को भा गई
दिल से कहता खोजा जिसको
वो ही मंजिल आ गई
सो जाती है किस्मत उनकी जो सो जाते हैं
झूठे हंसते और सच्चे यहां रोए
धर्म तड़पता आहें भर भर
नेकी दबी है बदी के नीचे
बदी करे सब हंस हंस कर
ऐसे इन्सां जीवन का सुख खो जाते हैं
पा जाते हैं वो ही दाती··
ना कुछ मेरा सब है तेरा
तेरा है तो ले ले मां
'रमेश' है दुखिया बेसहारा
आके सहारा दे मां
भगत तेरे चरणों में पुष्प चढ़ाते हैं



# क्या गाऊं महिमा द्वार की

तर्ज—नौकरी सौ की हजार की (आहुति)

क्या गाऊं मैं महिमा द्वार की
कीमत नहीं उसके प्यार की
प्यार मां का प्यारा है जीने का सहारा है
प्यारी-प्यारी लोरी दुलार की
कीमत नहीं उसके प्यार की···

खाली ना कोई आया है चरणों में उसके जाके
हुए हैं पार भक्त सभी महिमा उसकी गाके
प्यासी हैं ये अंखियां दीदार की
कीमत नहीं उसके प्यार की···

ध्यानू भी एक था मां तेरे ही लालों में
शाम सवेरे रहता था तेरे ही मां ख्यालों में
सुनती थी उसकी पुकार भी
कीमत नहीं उसके प्यार की···

दाती आ रही है सभी दर्शन पालो
खाली हो जिसका दामन दामन को फैला लो
'रमेश' बीती घड़ियां इन्तजार की
कीमत नहीं उसके प्यार की···

—*—

